# Central Institute of Plastics Engineering & Technology

Central Institute of Plastics Engineering & Tools, renamed as Central Institute of Plastics Engineering & Technology (CIPET) was established in 1968 by Govt. of India with the assistance of United Nations Development Programme (UNDP) at Chennai. The main objective of setting up the Institute was to develop manpower in different disciplines of Plastics Engineering & Technology as no similar institute was in existence in the country then. International Labour Organization (ILO) served as the executing agency.

During the initial stages of the project between 1968 and 1973, the Institute achieved its targets and was adjudged as one of the most successful UNDP projects implemented worldwide. Today CIPET is a premier national institution under the aegis of the Department of Chemicals & Petrochemicals, Ministry of Chemicals & Fertilizers, Govt. of India fully devoted to Skill Development, Technology Support Services, Academic and Research (STAR) in the field of Plastics Engineering & Technology. CIPET has extended its wings to meet the demand of plastics & allied industries for skilled manpower and technical support by upgrading the infrastructure as well as setting up new centres since 1980. 07 centres were set up during VII$^{th}$ Plan, 07 centres during VIII$^{th}$ to X$^{th}$ Plan, 06 centres in XI$^{th}$ Plan and 16 centres (including approved) in XII$^{th}$ Plan. The Institute is operating through 34 centres across the country and 06 more centres are in process. The functional centres are located at Ahmedabad, Amritsar, Aurangabad, Baddi, Balasore, Bengaluru, Bhopal, Bhubaneswar, Chennai, Dehradun, Guwahati, Gwalior, Hajipur, Haldia, Hyderabad, Imphal, Jaipur, Kochi, Lucknow, Madurai, Murthal, Mysore, Raipur, Ranchi.

CIPET stands tall not only as a premier institute in the country but also as a global institution renowned for its Research & Development in the niche areas of Polymer Science & Technology and high quality education and skill development. CIPET has been accredited with ISO 9001:2008 QMS, ISO/IEC - 17025, ISO/IEC - 17020 certification on Design, Development and Conduct of specialized training courses in the field of Plastics Engineering & Technology. CIPET renders technical consultancy services in design, tooling, polymer processing and testing for the benefit of plastics and allied industry. All the CIPET centers are equipped with excellent infrastructure facilities in the areas of design, CAD/CAM/CAE, tooling and mould manufacturing, plastics processing, testing and quality assurance. The infrastructure facilities in terms of machinery, equipments and technology are continuously upgraded and modernized in tune with needs of plastics and allied industries by Government of India.

CIPET also plays pivotal role in generating employment opportunities especially for unemployed and underemployed youth, promoting entrepreneurs though various skill development training programs. The Institute has produced about 4 lakh operators, 50,000 technicians, 5000 engineers, with focus on socio-economically weaker sections, out of which 1.72 lakh were trained during last 3 years. After implementation of National Policy on Skill Development and Enterpreneurship skill, development courses of CIPET have been standardized and aligned with the Naional Skill Qualification Framework (NSQF) guidelines.

CIPET has signed 16 MoUs with renowned institutions across the globe in order to facilitate faculty/ student exchange programs and collaborative research projects in the field of Polymer Science & Technology.

CIPET offers its technology support services in all key sectors of Indian Economy including Automobiles, Aerospace, Agriculture, Building & Construction, Defence, Fast Moving Consumer Goods (FMCG), Information Technology, Medical, Packaging, Teletronics, etc. CIPET renders Technology Support Services in Design (CAD/CAM/CAE), Tooling, Processing and Testing & Quality Assurance to the plastics and its allied industry in India and abroad. In line with the "Make in India" initiative by Govt. of India, CIPET is contributing towards development of moulds & dies, manufacturing of plastics products, import substitutes etc. All the Plastics Testing Centres of CIPET are accredited by National Accreditation Board for Testing & Calibration Laboratories (NABL) and Bureaus of Indian Standard (BIS). The faculty members of CIPET, as Technical Experts to BIS, were actively involved in the formulation of standards for plastic products manufactured by the industries. CIPET is playing a vital role and rendering Third Party Inspection Services for plastics products across the country particularly in the agriculture/ irrigation sectors.

In an effort to encourage research and development and nurture research activities, CIPET has created an outstanding research environment that results in providing a perfect ambience for the aspiring researchers to pursue their goal. Envisioned to be a Global R&D hub, CIPET has established three exclusive R & D Units since 2008 i.e. Advanced Research School for Technology and Product Simulation (ARSTPS) at Chennai; Laboratory for Advanced Research in Polymeric Materials (LARPM) at Bhubaneswar and Advanced Polymer Design & Development Research Laboratory (APDDRL) at Bengaluru. These research centers of CIPET across the country boast of excellent infrastructure facilities at par with international standards. Recognized by Department of Scientific & Industrial Research (DSIR), Department of Science & Technology, Government of India, CIPET has successfully accomplished many R & D projects in different disciplines in the field of Plastics Engineering & Technology.

CIPET works in close liaison with industries to implement its initiatives in the areas of polymer and allied industries in accordance with the environmental policies of the country. CIPET's sustained efforts in creating awareness on environmental issues such as plastics waste management has been very well received by the industry. It has established a model Plastics Waste Management Centre at Guwahati to train manpower for plastics recycling industries. CIPET has made significant contributions towards major initiatives of Govt. of India viz. *"Skill India", "Swachh Bharat Abhiyan", "Make in India", "Digital India", "Start Up India"*, etc.

Department of Posts is pleased to release a Commemorative Postage Stamp on Central Institute of Plastics Engineering & Technology (CIPET) on the occasion of the Institute's 50 years of successful existence and laudable achievements in the sphere of Plastics Engineering and Technology.


**Credits:**

| | | |
|---|---|---|
| **Text** | : | Based on the information received from proponent |
| **Stamp/ Miniature Sheet/ FDC/ Brochure/ Cancellation Cachet** | : | Smt. Alka Sharma |


**भारतीय डाक विभाग**
**Department of Posts**
**India**

केन्द्रीय प्लास्टिक इंजीनियरी एवं प्रौद्योगिकी संस्थान
CENTRAL INSTITUTE OF PLASTICS ENGINEERING & TECHNOLOGY

## विवरणिका BROCHURE

# केन्द्रीय प्लास्टिक इंजीनियरी एवं प्रौद्योगिकी संस्थान

केन्द्रीय प्लास्टिक इंजीनियरी एवं उपकरण संस्थान, जिसका नाम बदलकर केन्द्रीय प्लास्टिक इंजीनियरी एवं प्रौद्योगिकी संस्थान (सीआईपीईटी) किया गया, की स्थापना भारत सरकार द्वारा 1968 में संयुक्त राष्ट्र विकास कार्यक्रम (यूएनडीपी) की सहायता से चेन्नई में की गई थी। इस संस्थान की स्थापना का मुख्य उद्देश्य प्लास्टिक इंजीनियरी एवं प्रौद्योगिकी के विभिन्न क्षेत्रों में कार्यबल तैयार करना था, क्योंकि उस समय देश में इस तरह का कोई संस्थान मौजूद नहीं था। अन्तरराष्ट्रीय श्रम संगठन (आईएलओ) ने कार्यकारी अभिकरण के रूप में कार्य किया।

1968 और 1973 के बीच परियोजना के आरंभिक चरणों के दौरान, इस संस्थान ने अपने लक्ष्यों को प्राप्त कर लिया तथा विश्वभर में कार्यान्वित हो रही यूएनडीपी की परियोजनाओं में इसे सबसे सफल परियोजना घोषित किया गया। आज, सिपेट (सीआईपीईटी) रसायन एवं उर्वरक मंत्रालय, भारत सरकार के तत्वावधान में एक अग्रणी राष्ट्रीय संस्था है, जो कौशल विकास, प्रौद्योगिकी के क्षेत्र में अकादमिक एवं अनुसंधान (एसटीएआर) के प्रति पूर्णतः समर्पित है। सीआईपीईटी ने 1980 से ढांचागत उन्नयन और नए केन्द्रों की स्थापना करके प्लास्टिक तथा सहयोगी उद्योगों की कुशल कार्मिक बल और प्रौद्योगिकीय सहायता संबंधी मांग को पूरा करने के लिए अपने विभागों का विस्तार किया है। VII वीं योजना के दौरान 07 केन्द्र तथा VIII वीं से X वीं योजना के दौरान 07 केन्द्र, XI वीं योजना में 06 केन्द्र तथा XII वीं योजना में (अनुमोदन सहित) 16 केन्द्र स्थापित किए गए। यह संस्थान समूचे देश में 34 केन्द्रों के माध्यम से कार्यरत तथा 6 और केन्द्रों की स्थापना की जा रही है। ये केन्द्र अहमदाबाद, अमृतसर, औरंगाबाद, बद्दी, बालासोर, बेंगलूरू, भोपाल, भुवनेश्वर, चेन्नई, देहरादून, गुवाहाटी, ग्वालियर, हाजीपुर, हल्दिया, हैदराबाद, इंफाल, जयपुर, कोच्ची, लखनऊ, मदुरै, मुर्थल, मैसूर, रायपुर, रांची में स्थित हैं।

सीआईपीईटी देश में न केवल एक अग्रणी संस्थान के रूप में जाना जाता है, बल्कि पॉलिमर विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी तथा उच्च गुणवत्ता परक शिक्षा तथा कौशल विकास के आधारभूत क्षेत्रों में अनुसंधान तथा विकास हेतु एक ख्याति प्राप्त वैश्विक संस्था भी है। सीआईपीईटी को प्लास्टिक इंजीनियरी एवं प्रौद्योगिकी के क्षेत्र में विशिष्ट प्रशिक्षण पाठ्यक्रम तैयार एवं विकसित करने तथा संचालित करने के लिए आईएसओ 9001:2008 क्यूएमएस, आईएसओ/आईईसी–17025, आईएसओ/आईसी–17020 प्रमाणन प्रदान किया गया है। सीआईपीईटी प्लास्टिक एवं संबंधित उद्योग के लाभार्थ डिजाइन, टूलिंग, पॉलिमर प्रोसेसिंग और टेस्टिंग में तकनीकी परामर्शी सेवाएं प्रदान करता है। सभी सीआईपीईटी केन्द्र डिजाइन, सीएडी/सीएएम/सीएई, टूलिंग और सांचा विनिर्माण, प्लास्टिक प्रोसेसिंग, परीक्षण तथा गुणवत्ता आश्वासन के क्षेत्रों में उत्कृष्ट अवसंरचनात्मक सुविधाओं से सुसज्जित हैं। भारत सरकार द्वारा प्लास्टिक तथा सम्बद्ध उद्योगों की जरूरतों के अनुसार इसकी मशीनरी, उपकरणों तथा प्रौद्योगिकी जैसी अवसंरचनात्मक सुविधाओं का लगातार उन्नयन और आधुनिकीकरण किया जा रहा है।

सीआईपीईटी विभिन्न कौशल विकास प्रशिक्षण कार्यक्रमों के जरिए उद्यमियों को प्रोत्साहित करने के साथ–साथ बेरोजगार और अल्प रोजगार प्राप्त युवाजन के लिए रोजगार के अवसर सृजित करने में भी केन्द्रीय भूमिका निभाता है। इस संस्थान ने आर्थिक रूप से कमजोर वर्गों पर ध्यान केन्द्रित करते हुए लगभग 4 लाख ऑपरेटर, 50,000 तकनीशियन, 5,000 इंजीनियर तैयार किए हैं जिनमें से 1.72 लाख लोगों को पिछले 3 वर्षों के दौरान प्रशिक्षित किया गया है। कौशल विकास तथा कौशल उद्यमशीलता पर राष्ट्रीय नीति के कार्यान्वयन के पश्चात, सीआईपीईटी के विकासात्मक पाठ्यक्रम को मानकीकृत किया गया हैं तथा इन्हें नैशनल स्किल क्वालिफिकेशन फ्रेमवर्क (एनएसक्यूएफ) के अनुरूप तैयार किया गया है।

सीआईपीईटी ने पॉलिमर विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी के क्षेत्र में फैकल्टी/स्टूडेन्ट एक्सचेंज प्रोग्राम तथा सहयोगी अनुसंधान परियोजनाओं को सुविधाजनक बनाने के लिए विश्वभर की ख्याति प्राप्त संस्थाओं के साथ 16 समझौता ज्ञापनों पर हस्ताक्षर किए हैं।

सीआईपीईटी ऑटोमोबाइल, एयरोस्पेस, कृषि, भवन एवं विनिर्माण, रक्षा, फास्ट मूविंग उपभोक्ता वस्तुएं (एफएमसीजी), सूचना प्रौद्योगिकी, चिकित्सा, पैकेजिंग, टेलीट्रोनिक्स, इत्यादि जैसे भारतीय अर्थव्यवस्था के सभी मुख्य क्षेत्रों में अपनी प्रौद्योगिकी सहायता संबंधी सेवाएं प्रदान करता है। सीआईपीईटी भारत तथा विदेशों में प्लास्टिक तथा इसके सम्बद्ध उद्योगों के लिए डिजाइन (सीएडी/सीएएम/सीएई), टूलिंग, प्रोसेसिंग एवं टेस्टिंग तथा गुणवत्ता आश्वासन के मामले में प्रौद्योगिकी सहायता संबंधी सेवाएं प्रदान करता है। भारत सरकार की पहल "मेक इन इंडिया" की जरूरतों के अनुरूप सीआईपीईटी सांचों और ठप्पों के विकास, प्लास्टिक उत्पादों, आयातित वस्तुओं के प्रतिरूपों के विनिर्माण इत्यादि में योगदान दे रहा है। सीआईपीईटी के सभी प्लास्टिक परीक्षण केंद्र भारतीय मानक ब्यूरो (बीआईएस) तथा राष्ट्रीय परीक्षण एवं अंशशोधन प्रयोगशाला प्रत्यायन बोर्ड (एनएबीएल) से मान्यता प्राप्त हैं। सीआईपीईटी के फैकल्टी सदस्य, बीआईएस के तकनीकी विशेषज्ञों के रूप में, उद्योगों द्वारा विनिर्मित प्लास्टिक उत्पादों के लिए मानक तैयार करने में सक्रिय रूप से शामिल थे। सीआईपीईटी समूचे देश में प्लास्टिक उत्पादों के लिए विशेष रूप से कृषि तथा सिंचाई के क्षेत्रों में तृतीय पक्ष की निरीक्षण संबंधी सेवाएं प्रदान करने में केन्द्रीय भूमिका निभा रहा है।

अनुसंधान एवं विकास को प्रोत्साहित करने तथा प्रशिक्षण कार्यकलापों को बढ़ाने के प्रयास में, सीआईपीईटी ने अनुसंधान के लिए उत्कृष्ट वातावरण का निर्माण किया है, जिसके परिणाम स्वरूप, इच्छुक अनुसंधान कर्ताओं को अपने लक्ष्य को प्राप्त करने में उपयुक्त वातावरण प्राप्त हो रहा है। वैश्विक आर एण्ड डी हब के रूप में परिकल्पित, सीआईपीईटी ने 2008 से तीन विशिष्ट आर एण्ड डी इकाइयां स्थापित किया है, अर्थात प्रौद्योगिकी एवं उत्पाद हेतु उन्नत अनुसंधान स्कूल (एआरएसटीपीएस) चेन्नई में, पॉलीमेरिक मैटेरियल्स में उन्नत अनुसंधान हेतु प्रयोगशाला (एलएआरपीएम) भुवनेश्वर में तथा उन्नत पॉलीमर डिजाइन एवं विकास अनुसंधान प्रयोगशाला (एपीडीडीआरएल) बेंगलुरू में स्थापित की गई। देश भर में स्थित सीआईपीईटी के इन अनुसंधान केंद्रों में अन्तर्राष्ट्रीय मानकों के अनुरूप उत्कृष्ट अवसंरचनात्मक सुविधाएं उपलब्ध हैं। वैज्ञानिक एवं औद्योगिक अनुसंधान विभाग, भारत सरकार द्वारा मान्यता प्राप्त सीआईपीईटी ने प्लास्टिक इंजीनियरी एवं प्रौद्योगिकी के क्षेत्र में विभिन्न विषयों में अनेक आर एण्ड डी परियोजनाओं को सफलतापूर्वक पूरा किया है।

सीआईपीईटी देश की पर्यावरण संबंधी नीतियों के अनुरूप, पॉलिमर एवं सम्बद्ध उद्योगों के क्षेत्र में अपनी पहलों को उद्योगों के साथ निकट संपर्क बनाकर कार्यान्वित करता है। सीआईपीईटी के प्लास्टिक अपशिष्ट के प्रबंधन जैसे पर्यावरणीय मुद्दों के संबंध में जागरुकता पैदा करने हेतु किए गए प्रयासों को उद्योगों द्वारा बखूबी सराहा गया है। इसने प्लास्टिक रिसाइक्लिंग उद्योगों के लिए कार्यबल को प्रशिक्षित करने के लिए गुवाहाटी में एक मॉडल प्लास्टिक अपशिष्ट प्रबंधन केन्द्र स्थापित किया है। सीआईपीईटी ने "स्किल इंडिया", "स्वच्छ भारत अभियान", "मेक इन इंडिया", "डिजिटल इंडिया", "स्टार्ट अप इंडिया" जैसी भारत सरकार की प्रमुख पहलों के लिए महत्वपूर्ण योगदान दिया है।

डाक विभाग, प्लास्टिक इंजीनियरी एवं प्रौद्योगिकी के क्षेत्र में केन्द्रीय प्लास्टिक इंजीनियरी एवं प्रौद्योगिकी संस्थान (सीआईपीईटी) पर इसकी स्थापना और उपलब्धियों के 50 वर्ष पूरे होने के अवसर पर स्मारक डाक टिकट जारी करते हुए प्रसन्नता का अनुभव करता है।

**आभार :**

**पाठ** : प्रस्तावक से प्राप्त सूचना पर आधारित

**डाक टिकट / मिनियेचर शीट / प्रथम दिवस आवरण / विवरणिका / विरूपण मोहर** : श्रीमती अलका शर्मा

भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS
INDIA

## तकनीकी आंकड़े
## TECHNICAL DATA

| | |
|---|---|
| मूल्यवर्ग | : 4100 पैसा |
| Denomination | : 4100 p |
| मुद्रित डाक-टिकटें | : 575000 |
| Stamps Printed | : 575000 |
| मुद्रित मिनियेचर शीट | : 135000 |
| Miniature Sheet Printed | : 135000 |
| मुद्रण प्रक्रिया | : वेट ऑफसेट |
| Printing Process | : Wet Offset |
| मुद्रक | : प्रतिभूति मुद्रणालय, हैदराबाद |
| Printer | : Security Printing Press, Hyderabad |

The philatelic items are available for sale at
http://www.epostoffice.gov.in/PHILATELY_3D.html



मूल्य: ₹ 5.00